# शब्द

त्रिलोचन

श्री जुबली नागरी भण्डार

स्टेशन रोड, बीकानेर

अग्रज कवि

श्री केदारनाथ अग्रवाल को

## ज्ञप्ति

इस सकलन की कविताओं का रचनाकाल 1962 की पहली जनवरी से 10 अप्रैल तक है, इसी कारण प्रत्येक रचना के साथ तिथि का अकन मुझे अनावश्यक जान पड़ा। प्रस्तुत सकलन की कुछ ही कविताएँ पत्र पत्रिकाओं मे पूवप्रकाशित हैं अधिकतर यहाँ पहले पहल प्रकाशित हो रही हैं।

त्रिलोचन

उर्दू विभाग,
दिल्ली विश्वविद्यालय
दिल्ली 110007

## क्रम

दुखागार है जगत, फिर भी सुख-सपना का 1
अजन आँजे हुए आँख मे जो चलते हैं
अपन पथ पर वे सहास मुख यदि पलते हैं
मधुर कल्पना मे पलने पर तो अपना का
अपनापन इसका कारण है, उन मना का
अवलबन है जो पर को हर दम खलत हैं—
बचारे ईर्ष्या की ज्वाला म जलत हैं—
गीत जगते, उन्हें यहाँ विश्वास जनो का

अपनापन ही देखा करती है जो आँखें
उनमें ज्योति और ही ऐसी आ जाती है
जिसके पानी से दुनिया सारी की सारी
रँग जाती है और कल्पना खोले पाँखें
नई उडानें भर कर यहाँ वहाँ जाती है
जहाँ जहाँ छवि बैठी है आकर्षणकारी

2 क्या जान क्या जी मे आया तुम्हे बुलाया
मैं न, अपनी लहरा मे तुम को लहरात
पाया, फिर अपन को रोक न पाई, आत-
जाते लोगो से तुम अलग लगे, अलगाया
मैं न आवाहन से अपन फिर अपनाया
आँखो से, वाणी स, मन से, आते जात
तुम को और और अपनाया, गात गाते
जस सुर अपना बनता है वसे पाया

वासती सध्या की नारगी रगीनी
वही आज भी वातावरण बना जाती है
जब जब सूने मे होती हूँ, मन की बातें
केवल मन सुनता है, अब भी भीनी भीनी
रम वषा होती है कौन मना जाती है—
मेरे रूठे दिन पर हँस देती है रातें

3

बहती लहरों से यदि कोई प्यार करे तो
कैसे करे, करे तो संग संग बहना है
उसको भी—अस्थिर से अस्थिर हो रहना है
सदा सदा के लिए किसी दिन कहीं भरे तो
झरे फूल सा बह जाना है—हरे भरे तो
दूर दूर वाले रहते हैं, क्या कहना है,
तट वालों को—प्राय प्रखर वेग सहना है
धारा का, निंदित होना है कहीं डरे तो

बहती लहरों को ही मैंने प्यार किया है
फिर भी, क्या जाने क्यों, शायद नादानी हो
यह हिसाबिया के हिसाब से, मैंने अपना
जीवन बहती लहरों पर ही वार दिया है
पहली ही उमग मे यदि मन में पानी हो
तो सत्य ही प्रमाणित होगा देखा सपना

4

धूल चरण से जो उडती है उडा करेगी
जब तक पथ है और पथिक हैं, सधे चरण से
उठी धूल चदन बन जाएगी, अनुगामी
उसे रमाएँगे, पथधारा मुडा करेगी
उस गतिधारा के मोडो पर, जुडा करेगी
जनतरगिणी अपने नूतन रग दिखाती
और महत्त्वाकाक्षाओ के सेतु सँभाले
आवर्तों मे दपभावना बुडा करेगी

जब तक पथ है पथिक तभी तक किंतु चरण का
विचरण कब रुकने वाला है पवत घाटी
नदी सिंधु, कातार मौन साक्षी है गति के
भूतल पर ऊपर रवि-शशि-तारक परिपाटी
देख रही है—दो पैरो के लिए वरण का
रोध नहीं है और कहीं भय नहीं मरण का

5

बीन बजाने वाली, मैं ने जो सुर साधा
वह तेरे ही एक इशारे का बल पा कर
और नहीं तो मुझ में क्या था मैं गा गा कर
गली गली में भटक चुका था, केवल बाधा
दिखलाई देती थी मुझको जब आराधा
तुझ को मन का सुमन चढ़ा कर तब तो आकर
सुर के खुल खुल चले भाव पर भाव बता कर—
ऐसे जीवन के प्रश्नों की हुई समाधा

देखा वह तेरा ही स्मित है जो इस जग के
जीवन का आनंद बना है, चितवन तेरी
ही है जो निगूढ़ तम का छेदन करती है
घनीनिकायों में स्थित रह कर सब के मग के
अहोरात्र, क्षत स्पंदन में करुणा मेरी
तेरी ही बन कर भय का भेदन करती है

6

काल महासागर की लहरों पर मैं ठहरा,
आगे-पीछे अगल बगल सब घूम घूम कर
देख रहा हूँ—जलशिखरों को झूम झूम कर
उठते, टकराते, लय होते कितना गहरा
तल है कोई कैसे जाने, साहस पहरा
देता है विश्वास अकेला रम रम कर
अटल उनिनीया 'के तट से लूम लूम कर
लहराता है हो जाता है आप इकहरा

उन लहरों पर हूँ जिनके तल में भावाएँ
कितनी बैठ चुकी हैं कितने सुंदर सपने
बिला चुके हैं पानी बन कर, सत्य कभी का
असत हो चुका है अब नई नई आशाएँ
दिग्दिगंत आकाश सिंधु वसुधा पर अपने
अपने रूप सँवार रही हैं, भाव अभी का

कोलाहल का बीजारोपण कोलाहल को 7
जन्म दिया करता है यदि संगीत के लिए
कोई कोलाहल को पकडे, जीत के लिए
दुदुंभि का निर्घोष करे तो इससे छल को
प्रबल समर्थन मिल सकता है लेकिन कल को
क्या होगा—मन का एकाकी गीत के लिए
कोलाहल में ठहरेगा भी ? मीत के लिए
बरसों बाट जोहते हैं विस्मृत कर पल को

देखी हैं वे मौन विचरने वाली ध्वनियाँ
जो एकांत क्षणों में जाने कहाँ कहाँ से
चल चल कर इन चिनाकुल आँखों के आगे
आ कर ठहर ठहर जाती हैं, ये वे मणियाँ
हैं जो कभी नहीं मिलती हैं यहाँ वहाँ से
अनायास, जिसने पाया उसके दिन जागे

8 कल गुलाब जो खिला हुआ था, खेल रहा था
वायु-तरंगों से अपनी छवि में लहराता
और फरहरा अपने रंगों का फहराता
उपवन में, निःशब्द हँसी में झेल रहा था
दाव पेंच जीवन के, यों ही ठेल रहा था
गन्धहीनता को सुगंध से, फिर छहराता
अपनी प्रभा व्योम में, नील वर्ण गहराता
और और भी, आसपास में फैल रहा था

*गति किसकी है ताल ताल पर, कहाँ गया वह,*
आज वृंत सूना है सूनी है यह क्यारी
जो कल भरी भरी लगती थी, अब काँटे का
आच्छादन पहने इस गुलाब की टहनी ही रह
गई, कह गई बिन बोले जैसे—आभारी
हूँ मैं, पाया है मैंने अपने-बाँटे का

9

हृदय हृदय के भाव-वसन से सजने वाले
प्रिय पाषाण, सीढ़ियाँ चढ़ कर पास तुम्हारे
आया हूँ मैं, क्या जाने क्यों ! जो बेचारे
अपना दुखड़ा ले आते हैं, भजन वाले
शत स्वर में दुहराते हैं, तजने वाले
जग में तुम उनके होते हो अथवा हारे
मन को और मगन देते हो चुप्पी मारे—
क्या क्या भय लगाते होंगे भजने वाले

अपने अपने आराधन में आने वाली
असफलताओं का, तुमको तो पता न होगा
रंच मात्र भी, फिर भी तुमको अन्तर्यामी
कह कह कर गा जाते होंगे, ज्ञान स्वामी
मोह थाह में—क्या क्या फँसे फँसे भोगा
भोग रहे हैं, दुख निवृत्त करो आगामी

10

जहाँ जहाँ संधान किया जीवन के पथ का
वहाँ वहाँ देखा, अब पथ ही पड़ा हुआ है
जीवन आगे चला गया है खड़ा हुआ है
इसी तरह इतिहास विश्व का, सबके अथ का
इति के साथ अविबंधन है, केवल रथ का
रथी के बिना अथ नहीं है खड़ा हुआ है
संसृति का संग्राम सभी का—बढ़ा हुआ है
जीवन अपने बल से, पोषित अपने गथ का,

अपनों का ही सदा रक्षणावेक्षण पा कर
अपने ही विकास की खरस्रोता धारा में
लहरें लेता हुआ, तरंगों में उमंग से
आगे बढ़ता हुआ, कभी कुछ पीछे जा कर
फिर आगे बढ़ता, दिनकर हिमकर-तारा में
आत्मपरीक्षण करता प्रतिपद नये ढंग से

**11**

दुख से दबे हुए मानव, आ आ, मैं ले लू
तेरा सब दुख, तू हल्का हो कर सिर तानें
आसमान मे, इस दुनिया को अपनी माने
जिस को अपनी नही मानता किस को दे लू
तेरा ईर्ष्या - द्वेष - कपट - पाखड—उसे ले
और डाल दू तुरत महासागर के थान,
वही पचा सकता है उस को मेरे जाने,
कोई और नही मैं अपनी नैया खे लू

इस दुनिया के महासागरो की तरग मे
प्रतिपल आदोलित - हिल्लोलित होता होता,
क्या जाने कोई क्षण आए और किनारे
मैं जा लगू, अपर पर—चाहे किसी ढग मे
रहूँ—गान ही होंगे, मेरे स्वर का सोता
नही सूखने का, विधि अपनी सी कर हारे

**12**

देख रहा हूँ गगा के उस पार धूल की
धारा बहती चली जा रही है, चढ चढ कर
वायु तरगा पर, अपने बल से बढ बढ कर
धूसर करती हुई क्षितिज को, वक्ष - मूल की
शोभा हरित सस्य की निखरी, विषम कूल की
अखिल छू यना हरती है छवि से मढ मढ कर
*मानव - आकृतिया नि स्वन गति से पढ पढ कर*
जीवन - मग्न कहानी देती धूल - फूल की

मैं इस पार नही हूँ आँखें उसी पार को
*दौड दौड जाती हैं लहर लहर से हो कर*
तट की सतत वक्र रेखाओ का अनुधावन
करती हुई धूल - धारा को कृषि उभार को,
पुन क्षितिज की वक्षसीमरेखा को टो कर
नील व्योम मे करती है अनुभव सभावन

एक समय आता है जब जीवन में स्मृतियाँ 13
ही रह जाती हैं, पौरुष चुपचाप किनारे
कहीं लुढक जाता है, एकाकी मनमारे
जीवन ताका करता है, पहले की कृतियाँ
छायापथ मे मॅडलाती हैं, धारक धृतियाँ
कौंध कौंध कर छिप जाती हैं—किसे पुकारे,
ऐसे मे कोई जो आशा धरे उबारे,
कहाँ डूबते को जिसकी खोई हैं सुतियाँ

एक समय आता है जब स्मृतियाँ भी पथ के
किसी किनारे छोड व्यक्ति को, क्षितिज वलय के
सघन कुहासे में रलमिल कर खो जाती हैं
कभी किसी दिन, मोह त्याग कर जीवन - रथ के
पाँव पयाद चल देते हैं, पास प्रलय के
बलाकृष्ट, सज्ञाएँ थक कर सो जाती हैं

14 अपना ही दुख मेरा होता तो क्या होता,
कैसे हृदय हृदय में बाजे बजने लगते
उसमे अनुघातो से कैसा अनुभव जगते
और और लोगो के, कैसे मन का सोता
फूट फूट कर देश काल के कूल भिगोता
चल पडता, कस रस की धारा में पगते
एक हृदय की—जान बूझ कर कैसे ठगते
कस पर का अनुभव कोई कथा ढोता

पथचारी आँखो के आँसू राह चलते
मैं चुपके से चुन लेता हूँ जैसे माली
फूल चुना करता है—फूलो का उतारना,
कितना शात काम है, इसी शान्ति से बनते
हैं कठो के हार, भलक कुछ कुछ जो पा ली
मैं ने, उस के लिए नयन हैं या निहारना

दुश्चिंताओं को थोड़ा विराम मिलता है, 15
भाव नहीं तो फिर अभाव भी इन आँखों को
नहीं दीखता अंधकार में जो लाखों को
दोहाता है वह दिन संग संग हिलता है,
उसकी गति को देख देख कर ही मिलता है
दुख का भार हृदय से जो अपनी साखों को
भार छोड़ कर डुबा चुका है वह पाखों को
पा कर भी अपंख है कब खुल कर खिलता है

अंधकार से मुझे भय नहीं है, क्या भय से
रक्षा होगी, रक्षा, किसकी रक्षा, कैसे,
चिर यात्री प्राणों को कभी चले जाना है
मुक्त मार्ग पर विश्वासों के महदाश्रय से
विश्व प्राणमय श्वास ग्रहण करता है, जैसे
रजनीगंधा ने अपना वितान ताना है

16 स्निग्ध कूट कौशल है जो तुम मुझे देख कर
जलभभा में थोड़ा सा मुसका देती हो
मेरे ऊपर—क्या विपत्ति में रस लेती हो
ऐसा रस दुर्लभ होता है, इसे लेख कर
कौन छोड़ना चाहेगा, जो मीन मेख कर
ठहर गए वे मरें, दूसरे—जो खेती हो
तो अपनी हो और परायों की रेती हो—
इसके विश्वासी हैं, समझ पूछ पेख कर

जीवन का रहस्य ऐसा ही है, जीवन का
जीवन के प्रति ऐसा ही व्यवहार उजागर
होता आया है समीपता में भी दूरी
झनक मारती है अभिन्नता में भी मन का
भिन्न भाव है कभी स्वगत है, कभी मुखागर—
जो है द्वंद्वातीत कहानी है वह पूरी

उड़ते हैं पारावत जमी हुई बदली के 17
नीचे नीचे लगता है जैसे बादल के
छोटे छोटे टुकड़े समाकार ये चल के
अपनी चाल दिखाते हैं उस ओर गली के
ऊपर जो आकाश झुका है—भ्रमर कली के
ऊपर का लगता है भरा उजाला छलके
जैसे दिक्-छोरों से कलश गगन का ढलके—
घन ये घूँघट-से लगते हैं किसी भली के

हवा भूमि से आसमान तक आती जाती
है बेरोकटोक, बेलों से उलझ रही है,
पौधों से परिहास कर रही है, पेड़ों से
छेड़छाड़ कर रही है, यहाँ पंख फुनाती
है बैठी चिड़िया के, लेकर गंध वही है
खिले खिले फूलों के गाँवों से खेड़ों से

18 जल के हिल जाने पर जैसे तल की छाया
हिलने लगती है वैसे ही मेरे मन के
हिल जाने पर मेरा छायापुरुष गगन के
प्रभा लोक में हिलने लगता है समझाया
तुम ने मुझे मर्म जीवन का—मैं ने पाया
तुम जल हो मैं निहित बिंब हूँ उड़ते घन के
प्रतिबिंबों पर सुस्थिर, तार हृदय के खनके
साँस साँस से जीवन जग कर आगे आया

छाया छाया छाया छाया—जब भी देखा
केवल छाया दिखी, रूप किस ओर खो गया
अपनी चमक दिखा कर, कहाँ गया वह आत्मा
जिस की सब तलाश करते हैं, जिस की रेखा
नहीं बनी लेकिन सत्ता का शोर हो गया
सारे जग में, आत्मा ही तो है परमात्मा

जाड़े का दिन धूप खिली है आसमान की 19
नील लता पर, प्राची में, थोड़ा सा ऊपर
सूरज उठ कर चला गया है, नीचे भू पर
इधर उधर ज्योति ही ज्योति है स्नान ध्यान की
धुन में लोग घाट पर आते हैं, विहान की
वेला में मालिश करते हैं, या ही भ्रू पर
बल दे कर रोशनी झेलते हैं, बाजू पर
दृष्टि डालते हैं, गुनते हैं बात शान की

प्रिय लगती है बहुत, घमौनी, घाम देख कर
लोग कहीं जमते हैं, गाएँ और बकरियाँ
खड़ी धूप में मौज लिया करती हैं सर्दी
इसी तरह जाती है घर से मीन मेख कर
आती हैं महिलाएँ, आती हैं सुंदरियाँ,
कुत्ते करते रहते । हैं आवारागर्दी

20 नाव चल रही है चढ़ान पर, डाँड चलाता
चला जा रहा है मल्लाह नाव भारी है,
बैठे हैं विदेश के यात्री, तैयारी है,
कई कुर्सियाँ पड़ी हुई हैं एक घुमाता
है अपना कैमरा—किनारे ताने छाता
धूप बचाती हुई एक ही तो नारी है,
स्वस्थ, सलोन, आकर्षक सब हैं प्यारी है
काशी की छवि इन्हें ध्यान भी क्या कुछ आता

है तट के निवासियों का, उनके सुख-दुख का
इन पर कुछ प्रभाव पड़ता है या न केवल
दृश्य देख कर ही प्रसन्न होने आते हैं
अपने जीवन की धारा में—मानव युग का
ध्यान कहाँ तक करें मनोरंजन का साधन
इनको भाता है जिस की सुधि न जाने हैं

नीछे हरियाली है, हरियाली मे पीले 21
पीले फूलो वाली सरसो सजी सजाई
लहराती है मधुर गध से बसी बसाई
हवा सरसराती है मेरे आगे नीले
आसमान की छाया गगा मे है नीले
तट से कुछ हट कर हूं, आभा जल पर छाई
रामनगर की बिजली की, खँभिया उतराई
धारा पर जम सोने की, शोभा ढीले

आवाजें दूरियाँ पार कर आसमान की
कानो को अपना वक्तव्य सुना जाती हैं
अनचाहे भी, धारा पर कल कल ध्वनि करती
हुई नाव चढती है, अपनी टेक तान की
गाता है मल्लाह, लहरियाँ बढ आती हैं,
जैसे जसे पुरवाई मे लहर उभरती

22 बादल छाए है सूरज भी ढका ढका ही
अस्ताचल को जा पहुंचा जो क्षण भर पहले
कपोताभ बादल थे उनमे कही सुनहले
कही रुपहले रग आ गए आवाजाही
कूजन करते हुए खगो की है मनचाही
सध्या आज नही है कोई कुछ भी कह ले,
गभीरता घिरी है ऐसे मे जी बहले
कैसे जिस ने लाभ के लिए कर ली पाही

उस की क्या स्थिति होगी यदि हानि ही हानि हो
सारे जतन उपाय एक भी काम न आएँ,
आँसू बहुत आयें, अगर बदली छाई है
तो आभा की चाहे जितनी बडी ग्लानि हो,
शेष प्राणियो म जग कर नवीन काक्षाएँ
हर्षित जगाएँगी—ऐसी बेला आई है.

25

बेन किनारे की चट्टानें, बहती धारा,
दोनों का स्वभाव मुझको समान लगता है—
सरस, कठोर भाव से भर जीवन जगता है
बांदा के नागरिक हृदय में, मैंने प्यारा
उसे हर तरह से पाया है उसे सहारा
अगर चाहिए तो अपनों का, मन डगता है
अपने अभिप्रायाव्रत से, अंतर पगता है
अपनेपन से जिस पर उसने तन-मन वारा

अस्ताचलगामी किरणें, केन की लहरियाँ,
मिलजुल कर नव गान गा रही थी कल स्वन से
भावों में तल्लीन, उसे सुनने को जैसे
शांत समीर हो गया था, अदृश्य अप्सरियाँ
नृत्यशील थी नीलांबर में अपने मन से,
नीलांचल ही दिखता था हम भूले ऐसे

26

सूरज का प्रकाश पड़ता है नए मुखों पर,
आँखें उन का चित्र उतार लिया करती हैं
अपने आप, बताने में यह सब करती हैं—
क्या जाने क्या शब्द अर्थ हो, प्राप्त सुखों पर
कोई डीठ गड़ा दे, दुनिया भले दुखों पर
ध्यान न दे पर सुख की ईर्ष्या में मरती है
आठों याम और लंबी साँसें भरती है—
मैंने दृश्य यही देखे हैं सभी रुखों पर

नीले आसमान में सब ने सीस उठाए
नन्ही दूब, विशाल पेड़ अथवा पहाड़ हो,
चींटी हो गड़ा हो, साँभर हो या हाथी
या मानव हो कोई भी हो—सभी झुठाए
हुए मरण को हैं मृदु भाषण हो दहाड़ हो,
सभी चाहते हैं अपने जीवन के साथी

लौट रही है धरा, निद्रातुर रमानाथ हैं, 27
दीनबंधु हैं, हम तीनो ही रात जगे हैं
कवि-सम्मेलन मे—मंच के सब सहज सगे हैं
बँधे हुए साहित्य-सूत्र से और हाथ हैं
जैसे तन मे कुछ बँध ही इधर साथ हैं
स्मृतियो के रिवाड़ चिंतन पर अभी लगे हैं,
बोल तुम्हारे सुनते हैं बेतार, पगे हैं
मन मे पिछले उभयनिष्ठ दिन आत्मगाथ हैं

बाँदा की गलियाँ, सड़कें, चौराहे, मानव,
वृक्ष, लताएँ, घघरवर, वह केन किनारा
चट्टानो के ढोके और मकानो की छवि
आँखो के भीतर फिरती है, मन में नव नव
रंग तरंग उठाते हैं, लहरीली धारा
पकड़े है वह अस्ताचल का प्रतिबिंबित रवि

28 कल्पवासियों की बस्ती जगमगा रही है
बाँस लगा है खंभो का, खंभो के सिर पर
बिजली के लट्टू के फन चम चम चम चम कर
चमका रहे हैं कुटीरो को, जिधर बही है
गंगा उधर पहुँच जाने की गैल गही है
स्नानाभिलाषियो ने कुछ नहा चुके सत्वर
मुड़े कुटीरो को, अधरो पर हैं जप के स्वर,
श्रद्धा की छाती ने हिम की चोट सही है

कुछ कुटीर कुछ छायाकृतियाँ ऊपर तारे,
जहाँ तहाँ बादल के काले काले टुकड़े
आसमान मे चुपके चुपके तर रहे हैं
चलती हुई रेल की खिड़की से हम हारे
हारे नीचे ऊपर देख रहे है, उखड़े
पेड़ सरीखे ध्वनिधारा के साथ बहे हैं-

29

जीवन अब तक सूरज, चाद और तारो की
द्युतिधारा मे इधर या उधर बहते बहते
रोध विरोध चपेट निरतर सहते सहते
जैसे तैसे चला जा रहा है,—हारो की
या जीतो की गणना कौन करे, हारो की
जगह पहाड खडे हैं तन कर, कहते कहते
कहने वाले गए किंतु ये रहते रहते
वही के हुए, बात आ बनी अधिकारो की

जल, स्थल, नभ मे जीवन जहाँ कही होता है,
अडज, पिडज, स्वेदज, उद्भिज—चाहे जड हो
चाहे चेतन, चाहे स्थावर चाहे जगम,
शाक मास आहार जो करे, वह बोता है
नए बीज जीवन के, अधकार हो झड हो,
हिम हो, आँधी हो, सब हैं उस को सुख-सगम

30

गह गृह मे ग्रह की चर्चा है, अष्टग्रही से
लोग भयाकुल हैं सडको पर, चौराहो पर,
नाको पर अड्डो पर भीतर की आहो पर
काबू रख कर बतियाते हैं, ऐसे जो से
जमा हुआ भय बाहर करते हैं, साथी से
कहते हैं—तुमने भी सोचा है ? साहो पर
रको पर भय झलक रहा है, उत्साहो पर
सकट छाया है जो उगा, बढा धरती से

भूमडल भर के भविष्यव्यवसायी दल न
जल स्थल-नभ से महाप्रलय होगा—भाखा है
प्राणी अधप्राण हो गए हैं बस कल की
चिंता उन को अकमण्यता से कर मलन
पर ही विवश कर रही है, जिस ने राखा है
वह क्या कल न रखेगा, ऐसी चिंता छलकी

31 सध्या वैसे ही मुसका कर बिदा हुई है
जैसे कल, परसो या नरसो, यह मुसकाना
भोलेपन का खिला फूल है जो कुम्हलाना
नही जानता है सशय से, किधर छुई है
यहाँ वक्रता की रेखा, दूर ही दुई है
इस से इस के जीवन से, जो ताना बाना
यहाँ बँधा है वह सब का जाना पहचाना
है जिस पर जीवन की दुलभ सुधा चुई है

इस सध्या की छाया मे जो रात ग्रायेगी
वह सध्या से बिलकुल भि न कदापि न होगी,
यहाँ छल नही—भोना मुख छल को क्या जाने
इमी सहेली से तो सारी बात पायगी
रथ के पथ के, कैसा राजा कसा जोगी
मन विश्वासघनी है—ग्रन्य कौन धन माने

32 हवा रोशनी सूरज की, ग्राकाश खुला है
कही बादलो का निशान भी नही सुना है
भरसक सब की ग्राँख बचा कर ग्रभी बुना है
स्वेटर तुमने मेरे लिए ग्रनत धुला है
सूरज के पानी से — पावन रूप तुला है
ग्राँखो के निल मे मैंने दिनरात गुना है—
कौन कौन गुण धन्य हुए हैं जिन्हें चुना है
तुम ने ग्रपने लिए, महक से रूप घुला है

मैं इन ग्राँखो के सुनील जल मे खो जाऊँ,
जी करता है, कोई ढूढे मुझे न पाए,
मेरा होना ही सुगध बन कर दिगत में
जल के ऊपर खिले कज सा हो बो जाऊँ
मैं भी सूक्ष्म तरगें ऐसी ही, उपजाए
प्यार तुम्हारा प्यार, प्यार रह जाए ग्रत म

33

कृष्ण वर्ण मेघों से आच्छादित दिन आया
जैसे वैसे गया उषा को मुसकाने का
समय ही नहीं मिला, महावर रचवाने का
काम रह गया और क्षितिज-मंडल सँवलाया
इतना जितने घन थे आँखों ने यह पाया
संध्या आई और कहीं भी अपनाने का
भाव न पा कर लौट गई जी उफनाने का
कारण अंतर्निहित प्यार है, आश्रय काया

काया है आधार जगत् के संबंधों का,
संबंधों का प्रेरक मन है मन को स्मृतियाँ
क्षण क्षण सिंगारती हैं यही सिंगार रूप की
नई नई रचना करता है, सद्गंधों का
सत्कुसुमों से भाव बँधा है, अच्छी कृतियाँ
चाहक हैं कर्ता के पथ की क्लांति-धूप की

34

वही धूप जो मेरे हाथों को बालों का
छू छू कर इतनी गरमाई ला देती है
जितनी मुझे चाहिए—सूरज की खेती है
लहराती है, चल कर पेड़ों की डालों को
हवा सँभाल नहीं पाती अपनी चालों को
भूम भूम कर उछल उछल कर कर लेती है
अपना तिरस्कार अपने से, फिर सेती है
अस्वीकृत एकांत, छोड़ हँसने वालों का

वही धूप पेड़ों के पत्तों की हरियाली
ओप रही है, कितने रंग निखार रही है
रंग रंग के फूलों में, उड़ती चिड़ियाँ के
रोएँ, डैने चमकाती है जो खुशहाली
चौपायों में है उठ कर ललकार रही है
सुस्ती को, जब तब, दिख गए पवन के भार्ग

कभी कभी लगता है कोई अर्थ नहीं है 35
इस जीवन का, यदि कुछ है तो मार-काट है,
हत्या और आत्महत्या है, लूटपाट है,
बलात्कार है जग में कौन अनर्थ नहीं है,
निराकरण में कोई वहीं समर्थ नहीं है,
ढूढ ढूढ कर हार गया हूँ हाट-बाट है
जहाँ उचक्कों की बनती है, कौन घाट है
अच्छे जल का—खोज किसी की व्यर्थ नहीं है

मानवता के गहन विपिन में भटक गया मैं—
जितने नर, जितनी नारियाँ—सभी के अपने
अपने सपने—अपने अपने पथ या साथी
मिले—देर से समझा इस को नया नया मैं—
कच्चा ही था आखिर—मुझे पकाया तप ने—
दिया ज्ञान वह जिस की मुझ को अभिलाषा थी

36 अभी अभी जो चला गया उस ओर—उधर—वह—
वही आदमी जो लंबे लंबे डग भरता
चला जा रहा है विलब होने से डरता
सा है उस के भरे बदन पर जितना भी रह
पाता है आत्मीय भाव आखो से साग्रह
उतना ही बरसा करता है पथ तय करता
जाता है वह जैसे तैसे जीता मरता
दुविधा में भी बाजे बजते रहे गहागह

जाने हुए शब्द भी मैं प्राय चुनता हूँ
अपने मतमत अर्थों में, अभिप्रत ध्वनि
मर्म-तरगो में लहराती है, कानो की
सवेदना विदित है मुख का पर सुनता हूँ
असबद्ध उत्तर, कैसी हो गई है अवनि,
क्या भाषा को चाह नहीं है सध्यानो की

हरितकृष्ण पत्रों के कपित पुट पर रख कर 37
अपनी मजरियो की अजलि सहकारो ने
तुम्हे समर्पित की आभ्यतर सस्कारो ने
प्रभामडलित तुम्हे रोदसी मे स्थित लख कर
कडवे, मीठे, तिक्त, कसैले सब रस चख कर
तुम को सीस नवाया वीणा के तारो ने
और वदन पर लिखित दगो के उपहारो ने
वज कर बजा दिया मुझ को भी निरख परख कर

उघर सावली सरसो आज वसती धारे
झूम रही है लहराया है वय का झूला
और निखार आ गया है, कोयल ने आ कर
तुम्हें पुकारा ह, अब किस को और पुकारे,
नील गगन क्या तीसी की फुनगी पर फूला,
भाव रूप हैं रूप भाव हैं—क्या कुछ पा कर

38 धूल धरा से कितनी बार उठी चरणो से
कौन कहेगा? उठ कर धूल बठ जाती है
और चरण वे अब तक जिनकी गति गाती है
दश - काल की मर्यादा में व्याकरणो से
छिन्नभिन्न कर दिए गए हैं सवरणो से
समुपलब्धि क्या हुई—बात मन मे आती है—
जिजीविषा उपकरण कहाँ से क्या लाती है,
इस का समाधान सभव है आचरणो से

जिस को हम इतिहास कहा करते हैं माटी,
हड्डी, पत्थर, लोहा, ताँबा, पीतल, सोना,
चाँदी, कौडी, मूगा, शख छोड कर क्या है
जहाँ कही भी जैसे भी जीवन परिपाटी
प्रकट हुई है, उसका कुछ वैसा ही होना
[illegible] हम लोगो युगो [illegible] वैसा है

39

गाते हुए गले में कितने दिन गाएँगे,
कितने दिन हम सुन पाएँगे, पर यह गाना
अक्षर रूपों में जीवन के पथ पर नाना
स्वर्ग उठायगा—सुन सुन कर मन लहराएँगे,
कर्मपाश में बँधे हुए भी जो आएँगे
स्वर की डोरों से खिंच खिंच कर उन का आना
अंतर को हुलसाएगा, हुलास से जाना
पथ सँवार देगा, आनंद नया पाएँगे

रूप गीत के हम साखी हैं वैसे जैसे
पवन मंडलाकार कृष्णघननील उमड़ते
हुए मसृण आषाढ़ी मेघों का साखी है
उन का गर्जन, वर्षण आवर्तन सब कैसे
कैसे रूप लिया करता है, घटा घुमड़ते
वैसी ही देखा करता है जो पाखी है

40

शब्दकार, इन शब्दों में जीवन होता है
ये भी चलते फिरते और बात करते हैं,
तोष, रोष—जब जैसे भावों से भरते हैं
तब वैसे ही अर्थों का व्यंजन होता है
संगत शब्द अर्थ से अनुरंजन होता है
साक्षर शांत लिखित ध्वनि लहरों पर तरते हैं
अपनी आँखों में स्वीकृत प्रकाश भरते हैं,
जान अनजाने भय का भंजन होता है

शब्दों में भी हाड़, मांस है जीवन धर कर
वे भी जीवधारियों के स्वरयंत्र सँभाले
स्फुट, अस्फुट दो धाराओं में प्रवहमान हैं
रात और दिन—द्यावापृथिवी में विचरण कर
झलकाते हैं दुनिया के सब खेल निराले
और मनोहर काल-स्रोत के सन्निधान हैं

41 स्वर-समुद्र का मुझ को तुमने मीन कर दिया,
यह क्या लीला की कैसा आलोक दिखाया—
तपा तपा कर जीवन को अविराम उठाया,
मेघों की माला रच दी, स्वाधीन कर दिया
नील गगन मे पहुँचा कर रगीन कर दिया—
आनंदित हो गया विहग, पंखों पर छाया
छोड चला, नवीन मे उसे नवीन बनाया
प्राचीनों मे ले जा कर प्राचीन कर दिया

स्वर के बाहर मैं क्या हूँ, कुछ नहीं कुछ नहीं,
कुछ की खोज किया करता हूँ कुछ पाता हूँ,
जो कुछ पाता हूँ, वह कुछ भी खो जाता है,
यह सब क्या है—आज कहीं है और कल कहीं,
वह सुदरता क्या है जिसको मैं गाता हूँ—
आँखों से क्यों मन का विनिमय हो जाता है

42 मरकत मणि के ढक्कन मे हम ढके हुए हैं
सूरज, चाँद, मेघ, तारों की तरह और भी
आते हैं, जाते हैं—सिर पर किंतु मौर भी
रखे रखाए चलते हैं पर थके हुए हैं,
ताप कठिनतम खाते खाते पके हुए हैं
फिर भी अभी और पकना है नए तौर भी
अभी सीखने हैं, जीने के लिए कौर भी
हाथों मे लेना है, मधु तो छके हुए हैं

नदी, पहाड नगर, वन कौन, सिंधु सब इसमे
पडे हुए हैं, ये जलयान, विमान बराबर
रेलगाडियों सहित इसी मे नाच रहे हैं,
इस चुनौती दे कर लाँघे इतना किस मे
बावम है, कौतुकी उपग्रह इधर सरासर
महाकाश मे पहुच सवेग कुलाँच रहे हैं

कुछ आँखों से ज्योति निकलती है कुछ ऐसी 43
जो प्रभात रवि से जब तब निकला करती है,
ठहरे जीवन पर चंचल लहरें भरती हैं,
गति ही गति अंकित होने लगती है वैसी
जैसी पहले कभी नहीं थी, वैसी कैसी
मन की धारा होने लगती है, धरती है
वह अचला हो जाती है, ऐसे हरती है
चंचल मन को, नर जैसा है नारी तैसी

विषमशिलासंकुला पर्वतोद्भूता गंगा
शशितारकहारा अभिद्रुता अतिशय पूता
निविधनिनादविहाररता कृषिफलानुकूला
जिसकी हिमवत से जलनिधि तक धार अभंगा
दिखलाई देती है उस को किस ने भूता
कौन फूल उस के जल से भारत का फूला

44 आहत शब्दों से तेरा मंथन करने की
मैं करता हूँ अगर ढिठाई मां, तो इस में
तेरा प्रोत्साहन है और नहीं तो किस में
इतना बल है जल से अपना घट भरने की
जुगत चाहिए, इस के बिना तथा हरने की
कोई आशा नहीं—और आशा भी, जिस में
कर बल है उस में रहती है वह जिस तिस में
नहीं रहा करती है, नौका है तरने की

कैसे और कहाँ से शब्द अनाहत पाऊँ,
मुझ आहत पर तू ने कृपा दृष्टि डाली है
यह सामान्य नहीं है, तेरे मन में चाहत
नहीं अनाहत के प्रति माँ—मैं भर भर लाऊँ
आँखों में जल मेरे पास कहाँ थाली है
तुझको नहलाऊँ, प्राण जी को कुछ राहत

शब्द शब्द से व्यंजित जीवन की तलाश में 45
कवि भटका करता है, उस की यह आकुलता
समझ भी नहीं समझ सकी वह कौन अतुलता
है जो श्वासों के प्रवाह को मोह-पाश में
बाँधे हुए धरित्री या इस महाकाश में
कहीं स्थिर नहीं रहने देती कुछ तो खुलता
जो रहस्य है औरों से भी मिलताजुलता
कुछ तो होता रात और दिन के प्रकाश में

यह भी कोई तुक है—कहीं फूल मुरझाया
और आप की आँखें भर आईं, थोड़ा सा
रक्त कहीं बह गया, आप बेचैन हो गए
कोई पूछे—आँसू गिरा गिरा कर पाया
क्या आप ने, मिला कुछ भी दम और दिलासा
कभी किसी को, क्या दुनिया के ताप खो गए

46 मैंने जीवन की शराब पी, बार बार पी
जब जब होश हुआ तब तब ले ले कर प्याला
ओठों तक पहुँचाया अंतस्तल में ढाला
उस रस को जिस की सचित सोद्वेग चाह थी
सिरा सिरा में जागा, जग कर एक आह की—
देखा, मुझ को ला कर किस दुनिया में डाला
उस ने, जहाँ भले स्वप्नों तक का तो टाला
रहता है, खीझा, फिर अपनी नई राह ली

मैं इस जीवन की शराब को पीते पीते
वर्षों का पथ क्षण की छोटी सी सीमा में
तय करता चुपचाप आ रहा हूँ अनजाने
और अपरिचित चेहरे अपने जैसे जीते
जीर्ण शीर्ण मिलते हैं, मैं उन का कर थामे
देता हूँ जीवन, जीवन के मधुमय गाने

इतने पर भी माओ के प्रति मेरे मन मे 47
वही भाव है जो पहले था, बना रहेगा,
यद्यपि मेरे देश का रुधिर अभी बहेगा
हिमशृगो पर—और देश के पूरे तन मे
और तनाव बढ़ेगा, और रोष जन जन मे
सुलगेगा, अत्याचारो का वेग कहेगा
प्रतीकार के लिए, राष्ट्र का तेज सहेगा
आखिर कितना, दर्प जगेगा सब के प्रण मे

माओ, तुम जननायक हो, तुम ने जनता का
जीवन जीने योग्य किया है, चीन जाग कर
अपने पैरो आज खड़ा है—पर भारत का
दोष कहाँ है, अपनी सीमा की रक्षा का
कार्य उसे करना है सारा मोह त्याग कर,
स्वाभिमान ही सार तत्त्व है मानव-मत का

48 गए सुभाषचन्द्र वसु, रहने को आया है
कौन यहाँ जो आता है उस को जाना है
इस दुनिया को जो सरायफानी माना है
सब ने, यो ही नहीं, सत्य को झलकाया है
सदा असत् ने अपनी बलि से, छलकाया है
जैसे अधजल घट न जल को पछताना है
उन के लिए जिन्होंने चरण चरण छाना है
छोर जगज्जीवन का, नया तेज पाया है

कहीं स्वार्थ के अदर सब का अर्थ समाए
तो सुभाष की झलक सामने आ जाएगी
उसी समय प्राणो का मोह नही यदि रोके
तो कोई अपना सिर दे कर सार कमाए—
फिर भी कुछ समता सुभाष से आ पाएगी
कैसे कहूँ, मरे बाहर भारत के होके

49

गाधी मारे गए, न मारे जाते तो भी
मरने यहाँ सत्य यदि है तो नाम राम का
और किसी की शवयात्रा मे यही काम का
घोष रहा है गाधी के प्राणा का लोभी
असतुलित था, हिंदूवादी चाहे जो भी
कहा करें गतिशील आदमी कभी चाम का
थैला नहीं बोलने वाला जिसे दाम का
कोप कह सकें, ऐसा जन यदि कोई हो भी
तो भी वह भी चाहक होगा भले नाम का

गाधी थे आदमी आदमी वे कैसे थे
जैसे अधिक नहीं होते हैं जो रोते है
उन के लिए आदमी वे भी हैं पर कैसे
जसे लाखो लाख मिलेंगे, वे ऐसे थे,
वे वैसे थे, मरते हुए, समय खोते है
अपना और दूसरो का, विधवाओ जैस

50 यदि इच्छा है हिंदी की बिंदी होने की
तो इस नास्तिक युग मे विश्वनाथ की सेवा
एकमात्र साधन है इसे छोड कर खेवा
नहीं पार जान का चिता तज साने की
वण वण स वर्णित बीजमत्र बोने की
विश्वनाथ ने स्वय साधना की है देवा
राधन अक्षर - ब्रह्म का किया, अपनी जैवा
काक्षा तप से साधी, मानस मल धोन की

चेष्टा सतत तप से की, तप से विद्या को
अनवद्यागी किया, क्रम से धत जीवन को
कसते गए कसौटी कचन को कसती है
जसे वसे ही, अपनी रचना हृद्या को
बसा दिया आशा से मन मे, मन से मन को
मोह लिया जसे मन मे शोभा बसती है

हम जिस घर में पडे हुए हैं उसमे खिडकी 51
एक नही है, जिस से हवा रोशनी आए
बाहर की, सधो से हो कर छाया छाए
दीवारो पर, अपनी उन्मुखता मे छिडकी
हुई प्रकाश तरगा से आपस की झिडकी,
खीज, घुटन, दूरी है इस म कोई पाए
कैसे पथ विकास का—ज्ञान को आ जाए,
भय ही भय देखे जैसे उड जाए पिडकी

यहा बाप दादा को नही हमे रहना है
हम को अपनी आँखो देखरेख करनी है
अपनी अपनो की अब तो इतिहास पुराना
सग्रहालयो की शोभा ह सच कहना है
इस जीवन का घर की नई नीव धरनी ह,
धारण करना है, नवीन मानव का बाना

52 तुम मुझ से नाराज हो गए अभी कहा क्या
मैं ने तुम से अच्छा भाई, दाढी चोटी
जो जो चाहो रख लो गम गम वह रोटी
जो मुह मे जीवन बनती है, भई रहा क्या
अतर उस म, इस अभेद को नही सहा क्या
तुम न ऐसी ही कितनी ही छोटी छोटी
बातें तुम्ह एक करती हैं अपनी गोटी
देख रहे हो इस धारा मे नही बहा क्या

नाक दबी हो या उभरी हो, माथा नीचा
हो या ऊँचा, कोई लबा हो या बौना
आँखें तिरछी हा या पती हा रगो म
काला पीला, लाल श्वेत जिस से भी सीचा
हो शरीर को—दुनिया मे मानव का छौना
कोई भाषा बोले अलग नही अगा म-

धूप बहुत पहले जब आई तो पीपल की 53
फुनगी पर आई, टूसे से टहनी टहनी
उन्मुख थी, ललछू पीली आभा ने पहनी
नई सुनहली अँगिया हवा चली तो छलकी
छिपी हुई छवि, वर्षों की महिमा इस पल की
सीमा में आ गई, धार धरती पर बहनी
शुरू हुई—पीपल की हार हुई अनकहनी,
उतर गई देदीप्यमानता, सब पर झलकी

मैं ने समझा था, यह पीपल जटाजूट में
आज व्योमज्योतिगंगा को शिरसा ले कर
खड़ा रहेगा—लेकिन ज्योति उतर आई है
हरित तृणों को हुलसाती है और लूट में
लेती है शैथिल्य विश्व का, अंजन दे कर
नई ज्योति का नेत्रोन्मीलन कर आई है

54 महाकाश का कलश सुनील पारदर्शी है
उसमें अपनी पृथ्वी स्थित है, घूम रही है,
एक ओर तो प्रखर ज्योति की धार बही है
सूरज की, दूसरी ओर तम सुस्पर्शी है
अस्थिति में स्थिति—जीवन स्वयं रोमहर्षी है,
मरण दौड़ में पिछड़ गया है किंतु सही है
जीवन ने जो व्यथा किसी से कहा कही है,
कौन कह गया यही व्यथा ही मधुवर्षी है

घट के भीतर घट हैं घट ये चाक पर चढ़े
घूम रहे हैं कभी सँवरते, कभी बिगड़ते,
और चाक यह, अहोरात्र चलता जाता है
कैसे कैसे वहाँ कहाँ जब से उठे बढ़े
रंग रूप जीवन के इस को लड़ते लड़ते
वर्तमान भी देख देख कर दिखलाता है

उड़न वाले पक्षी को तो डाल मिल गई 55
हरे भरे फल वाले तरु की, मुझे क्या मिला—
पृथ्वी पर चलता हूँ तो आकाश से गिला
करता हूँ थक जाने पर वह कली खिल गई
शायद मेरी दशा देख कर और हिल गई
नई सहानुभूति से भर कर मगर खिलखिला
उठी, खिलखिलाहट का चलता रहा सिलसिला,
कहूँ कहूँ जब तक कुछ तब तब जीभ किल गई

कौन शिकायत करे, शिकायत से क्या होगा,
कौन सुनेगा, बहुचर्चित करुणा के सागर
कान भर दिए गए—और मन भाग रहा है
औरों के आगे मैंने क्या कितना भोगा
जीवन के क्षण में रीती ही अच्छी गागर
शिलासंधि में वह दूर्वांकुर जाग रहा है

56 उकठे हुए पेड़ पर मैं ने दीठ गड़ाई—
*मन में हरियाली के जीवित चित्र आ गए,*
कितने दूरागत खग आए रुके, गा गए
अपने अपने गान, मान की मौन कड़ाई
पहले कहीं कहाँ थी, आ कर नित्य लड़ाई
सुखाभिलाषी करते थे, प्रति दिन बहा गए
सूर्य-चंद्र ज्योतिधाराएँ, शरण पा गए
जो छाया में आए, गत हो गई बड़ाई

आकाशोन्मुख निष्पल्लव सारी शाखाएँ
और प्रशाखाएँ फिर भी किसलिए बनी हैं
अब भी इन में क्या कोई प्रार्थना शेष है
पृथ्वी के इस कोने में अतीत भाषाएँ
हाहाकार कर रही हैं नायास सनी हैं
जिजीविषाएँ—कहाँ काल है कहाँ देश है

57 हम ने अपनी जरूरतों को जान लिया है
और जान कर उसी जगह हम नही टिके है,
बाजारो मे यहाँ बिके हं वहाँ बिके हं
चीजो की कीमत है, अब यह मान लिया है
और उसे पाना है, जी मे ठान लिया है
अगर जरूरत नही रत्न भी यहाँ पिके हैं
इधर उधर की आखो को बेकार दिखे हैं
अर्थों का वितान हम ने भी तान लिया है

जीवन मे अर्जन का मतलब पसा ही है,
पैसा ही जीवन के स्तर का मानदड है
इसी लिए आराम हराम कहा जाता है,
फूलो का वेलो का होना ऐसा ही है
जैसा शुक्र और मगन का नभोखड है
चिडियो मे शुक पिंजरे मे है ही, गाता है

58 शब्दो मे उन अर्थों को मैं कैसे लाऊँ
जो आमो की टहनी टहनी मे फल बन कर
भूल रहे हैं जगल मे देखा है सन कर
सिंह किस तरह चलता है, किस विधि से पाऊँ
धरती का-सा धैय दृगो मे व्योम बसाऊँ,
फिर यह छवि उरेहता जाऊँ मन से छन कर
रूप और से और बनेंगे तन मन धन कर
कैसे उस को मूत बनाऊँ और सजाऊँ

मुझ को जीवन की मुद्राएँ घेर रही हैं
जल स्थल नभ मे प्राणो की अगणित धाराएँ
प्रवहमान हैं—प्रकृति और मानव कृति मिल कर
इस जगत का अपनी आँखा हेर रही है
सृष्टि-पदो की साक्षी हैं नभ की ताराए,
अथ और भी खुलते हैं भावो म खिल कर

59
चांद नहीं है और चांदनी धरणीतल पर
छाई है, कुछ अन्धकार है कुछ प्रकाश है,
एक अजब-सा धुंधलापन है, प्रतीकाश है
यह परिचय, या जो जीवन की प्रति हलचल पर
अंकित हो उठता है, मधकों के बल पर
और और बढ़ता है ऐसा मोहपाश है
मधुमास का सुंदर वस महाकाश है
बसा हुआ मंजरियों द्वारा पवन-पटल पर

और आम का पेड़ नहीं होगा तो होगा,
सौरभ की लहरों ने अपना जाल बुन दिया
चारों ओर, और मंजरियां धूप-दीप-सी
अतहसित गगन-उन्मुख हैं इन को भोगा
है वसंत ने रामप्राण ने जिन्ह चुन दिया
वसुंधरा ने मर्यादा दे कर महीप सी

60 जहां कहीं भी देखा मैंने हरियाली को,
मंडल में ही उसे पनपते बढ़ते पाया
और खमंडल में उन्मुक्त चढ़ते पाया
रात रात भर सदा अंधेरी उजयाली को
उस के वर्ण-गंध में पाया मधु-प्याली को
पुष्पों के कितने वर्णों से मढ़ते पाया,
कोकिल को कुंज कुंज में पढ़ते पाया
उस का विरुद पाठ, श्री पर झलकी लाली को

नभ का नील वर्ण हरियाली को छा छा कर
और और से और और की ओर निराली
श्री अर्पित करता है जैसे प्यार हृदय को
नए नए भावोदय के गायन गा गा कर
दर्श देने में कुछ विशेष दिखला कर काली
रातों को उज्ज्वल करता है सहज समय को

चिताओं के ऊपर आ कर जब भी जग को
मैं निहारता हूँ तो इस को नदन वन से
किसी अश म न्यून नही पाता हूँ मन से
मनन किया करता हूँ—मानव अपने डग को
कुछ सँभाल कर रखता तो इस कुसुमित मग को
विकृत न करता, सुदर प्राणभरे जीवन से
जो अविरुद्ध शक्ति पैदा होती वह जन से
जन का हृदय एक करती गति दे कर पग को

यह सब तो सपना है आखो का अपना है
सूर्योदय सूर्यास्त और दिन, दिन के देखे
वर्ण, रूप, मुद्राए, ध्वनियाँ — जो भी जाने
अनजाने हैं उन सब का जी भर तपना है,
आह सभी की सांसो मे है मेरे लेखे
सुखी कही होगे तो होंगे अनपहचाने

62 सुदर आखें, विलुलित वणी और चलावा—
आगे ही देखते हुए, अपनी ही धुन मे
बढते जाना, आवश्यक होने पर उन म
मुड कर बगल देखने की रुचि पथ की आवा
जाही मे मरजाद बचाना और दिखावा
भी *निबाहना* देख परख कर, अपने *गुन म*
और निखरना, इस धरती पर बरसे हुन मे
बारहबानी को देना दिनरात बढावा

यह भारत की कन्याओं का कठिन काम है
जिस की ओर लगे हैं नर-नारी के लोचन
इस काटे पर तुलना कितनी बडी बात हो
अगर कही हो जाय सचाई एक नाम है
जिस का अर्थ खो गया है सशय का मोचन
कौन करे, जब डाल डाल हो पात पात हो

शब्दों के द्वारा जीवित अर्थों की धारा 63
मैंने आज बहा दी है जिस में दो तट हैं
एक भाव का एक रूप का निकट निकट है
चाह दूर दूर दिखते हों जो भी हारा-
थका यहाँ पहुँचेगा वह तन मन में प्यारा
तेज ओज पाएगा, लक्षण सभी प्रकट हैं
हुलसी हरियाली से उपचित हैं, उदभट हैं—
वचन प्राण का परितोषण करते हैं सारा

शब्दों से ही वर्ण गंध का काम लिया है
मैं ने शब्दों को असहाय नहीं पाया है
कभी किसी क्षण पदचिह्नों को देखा ताका
मुझे देख कर सब ने मेरा नाम लिया है
बता दिया, क्या वस्तु सत्य है, क्या माया है
क्या है वर्ष का चंड दिवस, क्या है मधुराका

64 किस के हैं ये पाँव, धूल पर साफ छपे हैं
पूरे पूरे इन्हें हवा ने नहीं उधेड़ा,
अभी धूल बैठी है वरना जरा बखेड़ा
हुआ, वहाँ वह धूल कणों की नाप नपे हैं
ये जीवन के वाहक, अच्छी तरह तपे हैं
तपी भूमि से और चाह न इन्हें उखेड़ा,
पोली पोली दौड़ाया, हर ओर पछेड़ा
खेप खेप पर साँसा आसा लिए खपे हैं

मिट्टी में इन चित्रों को किस ने देखा है,
किस ने इनके मर्मों को समझा-बूझा है
किस ने इन साँसों की व्याकुलता जानी है
अभी अनुरक्ति लक्षित एक एक रेखा है,
जीवन की इस गति की यह किस को सूझा है
छवि जगती में नश्वरता की पहचानी है

